कहने के निमित्त एक बड़े ग्रंथ की आवश्यकता है । सारांश यह कि यह वर्ष भी ऐसा हुआ कि जिससे सारे देश के लोग परम प्रसन्न रहे । अहमदाबाद शहेर में ही चातुर्मास समाप्त करके आप कृष्णापुर ( कालुपुर ) पधारे ।

एक दिन कालुपुर में बिराजते हुए सूरीश्वर ने परम्परा से यह बात सुनी कि:-" शहेर में ' ढींकु ' नामक पाटक (पाडे) में श्रीचिंतामणि पार्श्वनाथ भगवान किसीने भूमि में स्थापन किए हुएहैं" । लोगों की इच्छा प्रभु को बाहर निकालने की हुई । लेकिन राजाज्ञा के बिना कैसे निकाल सकते थे ? इस समय अहमदाबाद में काजी हुसेनादि रहते थे । इनसे मुलाकात करके श्रीसूरीश्वरने श्रीप्रभु को बाहर निकालने की आज्ञा दिलवाई ।" इसके बाद सं० १६५४ में शिष्ट पुरुष को स्वप्न देकरके श्रीप्रभु चिंतामणिपार्श्वनाथ प्रभु प्रगट हुए । प्रभु के प्रगट होने से चारों ओर आनन्द छागया । भगवान् के दर्शन से लोगों की इष्टसिद्धिएं होने लगी । इस प्रतिमा को श्रीसंघने सिकन्दरपुर में बड़े उत्सव के साथ स्थापन किया ।

एक दिवस श्रीसूरिजी अपने शिष्यमण्डल के साथ श्रीपार्श्वनाथ प्रभु के मन्दिर में पधारे और इन्होंने जो प्रभुकी स्तुति की । इसका थोड़ासा उल्लेख यहां पर किया जाता है ।

" जिसका नाम स्मरण करने से श्वास-भगन्दर-श्लेष्म और क्षयादि रोग नाश होजाते हैं । ऐसे पार्श्वनाथ प्रभु रक्षा करो ।

' जिसका नाम स्मरण करने से समस्त प्रकार के चोर भाग जाते हैं ऐसे पार्श्वनाथ प्रभु रक्षा करो ।

जिसका नाम स्मरण करने से युद्ध में जय होता है, जिसके · से भवी प्राणी भय से छूट जाते हैं, जिसका नाम

स्मरण करने से अपत्य रहित पुरुष भी अद्भुत पुत्र की प्राप्ति क-
रता है-ऐसे पार्श्वनाथ प्रभु रक्षा करो।

" जिसका नाम स्मरण करने वाला पुरुष अनेक प्रकार के घोड़े-
हाथी-रथ-पदाति आदि पदार्थ युक्त राज्य को प्राप्त करता है-ऐसे
पार्श्वनाथ प्रभु रक्षा करो।

" जिसका नाम स्मरण करने से मंत्र-तंत्रादि की विधिएं भी
सिद्ध होती है-ऐसे पार्श्वनाथ प्रभु रक्षा करो "।

" जिसका नाम स्मरण करने से असाध्य विद्याएं भी साध्य
होसकती है-ऐसे प्रभु रक्षा करो "।

" जिसके नाम स्मरण से, अनेक तपस्या से प्राप्त होने वाली,
अष्टसिद्धि प्राप्त होती है-ऐसे पार्श्वनाथ प्रभु रक्षा करो "।

" जिसके ' ओं-ह्रीं-श्रीं-अर्हं श्रीचिंतामणिपार्श्वनाथाय नमः
इस प्रकार के मंत्र से सारा जगत् वश होजाता है-ऐसे
पार्श्वनाथ प्रभु इस जगत् की रक्षा करो "।

इत्यादि प्रकार से स्वच्छ और निर्मल हृदय पूर्वक श्रीपार्श्वनाथ
प्रभु की स्तवना करके इस प्रभु का नाम सूरीश्वर ने ' श्रीचिंता-
मणि पार्श्वनाथ ' स्थापन किया। श्रीसंघ के आग्रह से सूरिजी ने
चातुर्मास सिकंदरपुर में ही किया।

इस सिकन्दरपुर में एक ' लहुआ ' नामक सुश्रावक रहता
था, जो बड़ा बुद्धिमान् और धनाढ्य था। इस महानुभाव ने अपने
द्रव्य से श्रीशान्तिनाथ प्रभु का एक बिंब बनवाया और उत्सव के
साथ श्रीसूरीश्वर के हाथ से प्रतिष्ठा करवाई। इस प्रतिष्ठा के स-
मय श्रीनन्दिविजय मुनीश्वर को " वाचक " पद दिया गया और
विद्याविजयमुनि जी को " पण्डित " पद। अब सूरिजी की

इच्छा सूरिमंत्र की आराधना करने की हुई और इसी विचार से आपने लाटापल्ली ( लाडोल ) के प्रति विहार भी किया ।

लाडोल में आकर आपने छ विगय (घृत-दुग्ध-दही-तेल-गुड़ और पक्वान्न ) का त्याग किया । छट्ठ-अट्ठमादि तपस्या करना आरंभ की । तथा पठन-पाठनादि का कार्य अपने शिष्यों को दे करके वचनोच्चार करना बन्द करके ध्यानानुकूल वेष तथा शरीरावयवों को रख करके आप सूरिमंत्रका स्मरण करते हुए ध्यानमें बैठ गए ।

संपूर्ण ध्यान में आरूढ होते हुए जब तीन मास पूरे हो गए तब एक यक्ष बद्धाञ्जली होकर,सूरिजी के सामने आ खड़ा हुआ । और कहने लगा 'हेप्रभो ! हे भगवन् ! आप पण्डितवर्य श्रीविद्याविजय जी को स्वपट्ट पर स्थापन करो । यह विद्वान् मुनि आपही के प्रतिबिंब रूप हैं । ' बस ! इतने ही शब्द कर वह अन्तर्ध्यान हो गया । इन बचनों को सुनते हुए सूरीश्वर बहुत प्रसन्न हुए । जब सूरिजी ध्यान में से बाहर निकले अर्थात् ध्यान से मुक्त हुए तब लोगों ने बड़ा उत्सव किया । इस सालका चातुर्मास आपने लाडोलई में किया । इसके उपरान्त यहां से विहार करके पृथ्वी तलको पवित्र करते हुए आप इडर पधारे । वहां एक बड़ा गढ़ है, यहां पर आकर श्रीऋषभदेवादि प्रभु के, दर्शन करके सब मुनि गण कृतकृत्य हुए । यहां से आप तारंगाजी तीर्थ की यात्रा करने को पधारे । तारंगा में श्रीअजितनाथ प्रभुकी यात्रा करके फिर सौराष्ट्र देश में पधारे । सौराष्ट्र देश में आते ही आपने पहिले पहल तीर्थाधिराज श्रीशत्रुञ्जय की यात्रा की । और यहां से 'ऊना' पधारे । ऊनामें जगद्गुरु श्रीहीरविजय सूरीश्वरकी पादुका की उपासना करके पुनः सिद्धाचल को (शत्रुञ्जय) पधारे । यात्रा करके खंभात के श्रीसंघ के अत्याग्रह से आप का खंभात आना हुआ ।

खंभात में आपने गंभीर वाणी से देशना देनी आरम्भ की। इस देशना में मुख्य विषय भगवत्प्रतिष्ठा-तीर्थ यात्रा-और बड़े बड़े उत्सवों से शासन प्रभावना ' आदि रक्खे थे। सूरीश्वर के उपदेश से अति श्रद्धावान्—धनवान्—बुद्धिमान् ' श्रीमल्ल ' नामक श्रावक के मनमें यह विचार हुआ कि ' लक्ष्मीलता का यही फल है कि यह सुकृत में लगाई जाय। क्योंकि जिस समय इस संसार से हम चले जायँगे, उस समय खाली हाथही जायेंगे। न तो भाइ काम आवेगा, न पिता, न माता और न लक्ष्मी। लक्ष्मी वही सार्थक है जो इस हाथ से धर्म कार्यों में लगाई जायगी ' बस! यही विचार करके ' श्रीमल्ल ' ने आचार्य पदवीका महोत्सव करना निश्चय किया।

गुजरात—मारवाड़-मालवा आदि देशो में कुंकुम पत्रिकाएं भेजवा दी गई। इस महोत्सव के ऊपर अनेक देश के श्रावक इकट्ठे होने से यह नगर पञ्चरंगी पाघ से सुशोभित होने लगा।

श्रीमल्ल श्रावक ने महोत्सव आरंभ किया। अपने यहां पर एक सुन्दर मण्डप की रचना की। शहर के समस्त राजमार्ग साफ करवाए। सुगन्धित जल से नगर में छिड़काव हो गया। घर घर में नए तोरण बांधे गए। घरकी दिवालें रंग विरंग से सुःशोभित की गइ। वृक्षों के ऊपर ध्वजा—पताकाएं लजाइ गईं। देव—मन्दिर भी अत्युत्तम रीति से सजाए गए। देखते ही देखते में सम्पूर्ण नगर अमरापुरी की उपमा लायक वन गया।

आचार्य पदवी के दिन ' श्रीमल्ल ' शेठ अपने भ्रातृपुत्र शोभचन्द्र को साथ में लेकर, पञ्चवर्णों के वस्त्र धारण करके अनेक प्रकार के आभूषणो से अलंकृत होकर श्रीसूरिजीके पास आए और इस तरह प्रार्थना करने लगेः—

" हे पूजपाद ! सूरि पदकी स्थापना का समय निकट आया है आप कृपा करके मेरे घरको पवित्र करिये " ।

इसके पश्चात् तुरन्तही श्रीसूरीश्वर अनेक साधु-साध्वी-श्रावक-श्राविका के वृन्द के साथ वहां पधारे जहां कि आचार्य पदवी देने के लिये मण्डप की रचना हुई थी । सं० १६५६ मिती वैशाख शुक्ल ४ सोमवार के दिन उत्तम नक्षत्र में श्रीविद्याविजय मुनीश्वर को 'सूरि' पद अर्पण किया गया । इस नए सूरिजी का नाम ' श्रीविजयदेवसूरि ' रक्खा गया ।

' श्रीमल्ल ' नामक श्रावकने इस समय अभूतपूर्व दान किया । वाद्यादि सामग्रिओं की तो सीमाही नहीं थी । बाहर से आए हुए अतिथियों को उत्तमोत्तम भोजन देकर स्वामिवात्सल्य किया गया । इस उत्सव के समाप्त होने के भीतरही श्रीसंघ के आग्रह से श्रीसूरीश्वर ने श्रीमेघविजयमुनि जी को उपाध्याय पद दिया । इसके बाद थोड़ेही दिनों में 'कीका' नामक ठक्कुर के यहां श्रीप्रभुप्रतिमा की प्रतिष्ठा की और उसी समय विजयराज मुनीश्वर को भी उपाध्याय पद दिया गया । इस तरह ' श्रीमल्ल ' और ' कीका ' ठक्कुर ने समस्त संघ को संतुष्ट किया ।

इसी शहर में चातुर्मास पूर्णकर सूरिजी फिर अणहिलपुर पाटन पधारे । इस नगर में चातुर्मासान्त में श्रीविजयसेनसूरि की इच्छा श्रीविजयदेवसूरिजी को गच्छ की समस्त आज्ञा देने की हुई । इस कार्य के निमित्त महान् परीक्षक पं० सहस्रवीर नामक श्रावक ने एक बड़ा उत्सव किया । इस उत्सव पूर्वक सं० १६५७ मिती पौष वदी ६ के दिन उत्तम मुहूर्त में श्रीविजयदेवसूरीश्वर को संपूर्ण सिद्धान्त संबन्धी वाचना देने की तथा तपगच्छ का आधिप-

त्मिक आज्ञा दी गई। इतनाही नहीं बल्कि उस आज्ञा रूपी नगरी के किल्लेभूत उत्तम सूरिमंत्र भी अर्पण किया गया।

अब अणहिलपुर पाटण से विहार करके सूरिजी श्रीसंखेश्वर जी पधारे। यहां पर श्रीसंखेश्वरजी पार्श्वनाथ की यात्रा की और नयविजय नामक मुनि को लुंपाकमत त्याग करा कर गुरु शिष्य का आश्रयण करते हुए उपाध्याय पद अर्पण किया। इस समय अनेक घोड़े-हाथी-उंट-पैदल वगैरह आडंबर के साथ मारवाड देश से महान् संघपति हेमराज, श्रीसंघकी साथ में शत्रुञ्जय तीर्थकी यात्रा को आते हुए श्रीसंखेश्वर में आकर बड़े उत्सव के साथ मुनीश्वरों का दर्शन करने को थोड़े रोज ठहर गए।

यहां से विहार करके ग्रामानुग्राम विचरते हुए, भव्य प्राणिओं को वीर परमात्माकी वाणी का लाभ देते हुए सूरीश्वरजी अहमदाबाद पधारे।



# बारहवा प्रकरण।

( अनेक प्रतिमाओं की प्रतिष्ठा। तेजपाल नामक श्रावक का बडा भारी संघ निकालना। रामसैन्य तीर्थ की यात्रा। मेघराज मुनिका लुंकामत त्याग करना। तीर्थाधिराजकी यात्रा और श्रीविजयदेवसूरिजी का पृथक् विचरना इत्यादि )

अहमदाबाद के श्रावकों ने श्रीसूरीश्वरजी की वाणीसे अपूर्व लाभ उठाया। इधर प्रतिष्ठा पर प्रतिष्ठा होने लगी। एक पुण्यपाल नामक श्रावक ने ५१ अंगुल प्रमाण की श्रीशीतलनाथ स्वामी की प्रतिमा की, तथा उनके भाइ ठाकर ने ७२ अंगुल प्रमाण की

श्रीसंभवनाथ स्वामी की प्रतिमा की प्रतिष्ठा करवाई । इसी के साथ २ एक नाकर नामक श्रावक ने भी ५१ अंगुल प्रमाण की श्रीसंभवनाथ स्वामी की प्रतिमा की प्रतिष्ठा करवाई । इस अवसर पर स्तम्भतीर्थ के रईस वजीआ (व्रजलाल) नामक श्रावक ने ( जिसने की पहिले भी श्रीपार्श्वनाथ प्रभु की प्रतिष्ठा करवाई थी ) एक पार्श्वनाथ प्रभु की तिरसठ अंगुल प्रमाण की मूर्ति बनवा कर प्रतिष्ठा करवाई ।

इस पार्श्वनाथप्रभु की महिमा अपूर्वही होने लगी । जो व्यक्ति स्वर्ग और मोक्ष को देने वाले इस पार्श्वनाथप्रभु के नाम-मंत्र का सर्वदा अपने अन्तःकरण में स्मरण करने लगा, उसको आधि—व्याधि-विरोध-समुद्रभय- भूत—पिशाच—व्यन्तर—चोर आदि सभी प्रकार के भय नष्ट होने लगे । बात भी ठीक है । 'श्रीपार्श्वनाथाय नमः ' इस मंत्रमें ही इस प्रकार की शक्ति स्थापित है। पूर्वाचार्योंने भी यही कहा है किः———

आधिव्याधिविरोधिवारिधियुधि व्यालस्फटालोरगे ।
भूतप्रेतमलिम्लुचादिषु भयं तस्येह नो जायते ॥
नित्यं चेतसि ' पार्श्वनाथ ' इति हि स्वर्गापवर्गप्रदं ।
सन्मन्त्रं चतुरक्षरं प्रतिकलं यः पाठसिद्धं पठेत् ॥१॥

इसके सिवाय चातुर्मास समाप्त होने के पश्चात् ' सिंघजी ' नामक श्रेष्ठीने अजितनाथ प्रभुकी प्रतिमा स्थापित करवाई।'श्रीपाल' नामक जौहरीने ६७ अंगुल प्रमाण की पार्श्वनाथकी प्रतिमा प्रतिष्ठित करवाई । जिसका नाम 'जगद्वल्लभ' रक्खा । एवं स्तम्भ तीर्थ के रईस तेजपाल नामक श्रावक ने ६६ अंगुल प्रमाण की आदीश्वर भगवान् की प्रतिमा स्थापित करवाई । पट्टण नगर निवासी तेजपाल सोनीने ४७ अंगुल प्रमाण की श्रीसुपार्श्वनाथ प्रभुकी प्रतिमा

निर्मित करवाई। इन ऊपर कहीं प्रतिमाओं और अन्य अनेक प्रतिमाओं की प्रतिष्ठा श्रीविजयसेन सूरीश्वर ने अपने हाथ से की।

इस साल में श्रीसूरीश्वर के उपदेश से श्रीतेजपाल सोनी ने संघपति होकरके तीर्थयात्रा करने को संघ निकाला। हजारों मनुष्य को साथ लेकर श्रीगुरु आज्ञा प्राप्त कर संघपति यात्रा के लिये चले। मार्ग में जहां २ श्रावक का घर आता था, वहां २ प्रत्येक घर में एक २ 'महिमुन्दिका' देते थे। पहिले पहल इस संघ ने तीर्थाधिराज श्रीशत्रुञ्जय तीर्थ की यात्रा की। इसके पश्चात् सोरोही—राणपुर-नारदपुरी-वरकाणा आदि तीर्थोंकी यात्रा करके मारवाड में स्थित प्रायः समस्त तीर्थों की यात्रा करके सारासंघ अपने देश में आया। अपने नगर आने के बाद संघपतिने श्रावक के प्रत्येक घरमें एक २ लड्डू और रुपये युक्त एक२ थाल की प्रभावना की। यह सब प्रभाव श्रीविजयसेनसूरिजी का ही था। क्योंकि तीर्थ यात्रा—स्वामिभाईकी भक्ति आदि शासन प्रभावना के कार्य करने से कैसे २ फलकी प्राप्ति होती है? यह सब गुरु महाराज के उपदेश से श्रेष्ठी ने जाना था।

श्रीविजयसेनसूरि जी के अहमदाबाद में रहने से लोगों को धर्मोपदेश का अपूर्व लाभ हुआ। लोगों ने धर्मकार्यों में द्रव्य व्यय करने में जरा भी संकोच न किया। इस उदार चारित का पूरा वर्णन करना कठिन है। सं० १६५९ के एकही चातुर्मास में श्रावकों ने 'एक लक्ष' महि मुन्द्रिका व्यय किए।

इसके बाद सूरीश्वर की इच्छा राधनपुर जाने की हुई। यहां से चलकर पहिले श्रीसंखेश्वर पार्श्वनाथ की यात्रा करके सूरीश्वर ने राधनपुर के समीपभूमि को प्राप्त किया। नगर के श्रावकों ने बड़े उत्साह के साथ सूरिजी का सामेळा किया।

यहां के लोगों को भी धर्मदेशना का अपूर्व लाभ मिला। सूरि जी के समुदाय की, ज्ञान-ध्यान-तप-संयमादि क्रियाओं का कुछ ऐसा प्रभाव पड़ता था कि उनको देखते ही लोगों को धर्मकी ओर अभिरुचि हो जाती थी। आपके सत्संग से उपधान मालारोपण—चतुर्थव्रत-बारहव्रत आदि अनेक प्रकार के नियम श्रावकों ने ग्रहण किए थे। इसी तरह सारा चातुर्मास सूरीश्वर जी के वाग्विलास सेही समाप्त हुआ।

कुछ काल पहिले श्रीहीरविजयसूरीश्वर के समय में ( सम्वत १६२९ के साल में ) रामसैन्य नामक नगर की भूमि में से एक मनोहर श्रीऋषभदेव भगवान् की प्रतिमा निकली हुई थी। यहां के श्रावकों ने इस प्रतिमा को इसी स्थान में एक भूमिगृह में स्थापन की थी। इस बात की प्रसिद्धि जगत में पहले ही से फैल चुकी थी।

इस तीर्थ की यात्रा करने के लिये राधनपुर का श्रीसंघ श्रीसूरीश्वर के साथ में चला। क्रमशः चलते हुए बहुत दिन व्यतीत होनेपर इस तीर्थ में वह संघ आपहुंचा। श्रीऋषभदेव भगवान के दर्शन करके सब लोग कृतकृत्य हो गए। श्रीसंघ ने भी बहुत द्रव्य का व्यय करके स्थावर-जंगम तीर्थ की अच्छी तरह भक्ति की। यहां की यात्रा करने से लोगों को अपूर्व भाव उत्पन्न हुए। फिर लौट करके सब लोग राधपुर आए। सूरीश्वर आदि मुनिवर भी उस समय वहां पधारे।

राधनपुर में सूरीश्वर के आने के बाद अनेक शुभ कार्य हुए। जिनमें 'वासणजोट' नामक श्रावक का बड़े उत्साह के साथ नए मंदिर की प्रतिष्ठा कराना, एक मुख्य कार्य था। कुछ दिन पर ठहर करके फिर आप 'बड़ली' नगर में गए। यहां श्री

विजयदानसूरि और श्रीहीरविजयसूरि के दो कीर्ति स्तंभ बड़े ही आश्चर्यकारी थे। इसकीर्ति स्तम्भके आगे प्रत्येक भाद्रशुक्ल एकादशी के दिन वटपल्ली और पत्तन नगर के लोग इकट्ठे होकरके बड़ा उत्सव करते हैं। यहां आकरके विजयसेनसूरि ने इस कीर्ति स्तम्भ के सामने गुरुवर्यों की स्तवना की। यहां से विहार करके पत्तन नगर के श्रावकों के आग्रह से आप पत्तन पधारे।

दूसरी ओर, इस पत्तननगर में विराजते हुए श्रीविजयदेवसूरि के वाग्विलास से उत्साहित होकर लुंकामत का स्वामी मुनि मेघराज (जो पहिले पहल लुंकामत को त्याग करने वाले मेघजी ऋषि का प्रशिष्य था) के मनमें अपने मतको त्याग करने की इच्छाहुई। वह श्री-विजयसेनसूरिजी के चरण कमल में आया। विजयसेनसूरिजी की देशना सुनने से इन महानुभावकी श्रद्धा और भी पक्की हुई। इसके बाद मुनि मेघराज ने लुंका मत को त्याग किया और श्रीतपागच्छरूप वृक्ष की शीतल छाया में रहने लगा। बड़े समारोह के साथ तपागच्छ में यह दीक्षित किए गये।

एक दिन इस पत्तननगर के एक 'कुमरगिरि' नामक पुर के श्रावकवर्ग ने अतीव आग्रहपूर्वक विनति की—'हे कृपालु महाराज! आप के चरणकमल से हमारा छोटा पुर पवित्र होना चाहिये।' लाभ का कारण देख करके मुनिवरों ने आषाढ़ शुक्ल प्रतिपदा के दिन इस पुर में प्रवेश किया। इस पुर में चातुर्मास करने से यहाँ के लोगों को धर्म-कृत्य-करने का अच्छा अवसर प्राप्त हुआ। पत्तननगर के लोग भी इस उपदेश का लाभ सर्वदा ले सकते थे।

चातुर्मास समाप्त होने पर श्रीसूरीश्वरजी श्रीसंखेश्वर पार्श्वनाथ की यात्रा को पधारे। पुनः श्रीसंघ के आग्रह से आपका पत्तननगर

आना हुआ। यहां पर फाल्गुण चातुर्मास रह करके आपने स्तम्भ-तीर्थ जाने के लिए प्रयाण किया।

इस प्रकार पृथ्वी तलको पावन करते हुए चाणसमा-राजनगर-आदि की यात्रा करते हुए आपने स्तम्भतीर्थ में प्रवेश किया। आपके उपदेश से यहां के लोगों ने भी प्रतिष्ठादि बहुत से कार्य किये। श्रावकों के आग्रह से चातुर्मास की स्थिति सूरिजी ने यहांही की। चातुर्मास व्यतीत होने के बाद आपने अकबरपुर नामक शाखापुर में आकर चातुर्मास किया। तदनन्तर विहार करके आप गन्धारपुर में पधारे।

गन्धार बन्दर में भी आपने बहुतसी प्रतिष्ठाएं की, और उपदेश द्वारा लोगों को लाभ प्रदान किया। यहां से आप विहार करके भृगु-कच्छ-रानेर आदि होते हुए तापीनदी को नावसे उल्लंघन करके सुरत पधारे। यहांपर भी प्रतिष्ठाएं की और चातुर्मास की स्थिति समाप्त करके विहार किया। स्तम्भ तीर्थ आदि स्थानों में होते हुए श्रीविजयदेवसूरि के सहित आप श्रीसिद्धाचल जी पधारे। वहांपर उस समय स्तम्भ तीर्थ-राजनगर-पत्तन-नवीन नगर-द्वीप बन्दिर आदि नगरों से संघ आए हुए थे। इन लोगों को भी सूरिजी के उपदेश से बहुत लाभ मिला। यहां से श्रीविजयसेनसूरि जी ने द्वीप बन्दर के लोगों के आग्रह से द्वीप बन्दर की ओर प्रयाण किया और गुजरात के लोगों के आग्रह से श्रीविजयदेवसूरि को गुजरात में विचरने की आज्ञा दी।

जिस प्रकार कस्तूरी की सुगन्धि फैलाने की कोई आवश्यकता न पड़ती। वह आपही से फैलजाती है। उसी प्रकार सूरीश्वर जी यश-कीर्ति चारों ओर फैलगई। सौराष्ट्र देशमें विचरने से सौराष्ट्रदेश के लोग अपने २ ग्रामों में लेजाने के लिये नित्य प्रार्थना करते

ही रहते थे । सूरिजी का आना द्वीपबन्दर के पास उन्नत नगर में हुआ । उसी स्थानपर परम पूज्य-प्रातःस्मरणीय गुरु वर्य श्रीहीरविजयसूरिजी का देहान्त हुआ था । वहां आपने सबके प्रथम अपने गुरु वर्य की पादुका के दर्शन किये । और उसके बाद फिर उन्नत नगर में प्रवेश किया ।

द्वीपबन्दर से ' मेघजी ' नामक एक व्यवहारी और ' लाड़की ' नामकी उसकी शीलवती भार्या, यह दोनों उन्नत नगर में सूरिजी के दर्शनार्थ आए । वहां आकर उन्होंने श्रीसूरीश्वर के हाथ से प्रतिष्ठा करवाई । यहांपर भी नवीन प्रतिष्ठाओं की धूम मचगई । एक 'अमूला' नामकी श्राविका ने प्रतिष्ठा करवाई । दूसरी द्वीप मन्दिर निवासी ' कालीदास ' नामक श्रावक ने भी करवाई ।

श्रीसंघ के आग्रह से चातुर्मास आपने यहांही किया । चातुर्मास पूर्ण होने के बाद आप ' देवपत्तन ' पधारे । इस नगर में अमरदत्त, विष्णु और लालजी नामक तीन बड़े धनिक रहते थे । इन तीनों ने बड़े समारोह के साथ श्रीसूरीश्वर के हाथ से तीन प्रतिष्ठाएं करवाई । यहां से बिहार करके आप श्रीदेवकुल पाटक(देलवाड़ा) पधारे । यहां भी ' हीरजी ' नामक श्रावक के घर में एक प्रतिष्ठा की और दूसरी ' शोभा ' नामकी श्राविका के घर में ।



# तेरहवां प्रकरण ।

( कपितान–कलास–पादरी युक्त फरंगी समुदाय की प्रार्थना । श्रीनन्दिविजयका द्वीपमन्दिर जाना । गिरनारजी की यात्रा । स्वयं श्रीसूरीश्वर का द्वीपमन्दिर पधारना । संखेश्वर की यात्रा । ग्रामानुग्राम विचरना और अन्तिम उपसंहार ) ।

जिस समय में श्री विजयसेनसूरीश्वरजी देवकुल पाटक में विराजते थे । उस समय में द्वीप बन्दर के फिरंगी लोग, अपने कपतान ( अधिकारी विशेष ) कलास ( अमात्य विशेष ) पादरी ( धर्म गुरु ) इत्यादि के साथ श्रीसूरिजी के पास आकर प्रार्थना करने लगे:——

"हे गुरुहंस ! हे निर्मल हृदय ! आप द्वीप बन्दिर पधार कर हम जैसे अन्धकार में पड़े हुए लोगों का कुछ उद्धार करिए । कदाचित आप स्वयं न आसकें तो किसी एक उत्तम चेले को भेज करके हमारे हृदयों को शान्त करिये ।"

इस प्रकार फिरंगी लोगों के अत्याग्रह से सुरीश्वर ने अपने नन्दिविजय नामक चत्मत्कारी मुनिको द्वीप बन्दर भेजा । श्रीनन्दिविजयकी कला कौशल्य और चमत्कारिक विद्याओं से लोग अत्यन्त प्रसन्न हुए । लोगों ने श्रीनन्दिविजय मुनीश्वर का बहुतही सत्कार किया । आपने यहां पर तीन रोज ठहर करके व्याख्यान द्वारा जीवादि नव तत्वों का उपदेश करके लोगो के अन्तःकरणों में बहुत प्रभाव डाला । श्रीसंघ के साथ तीन दिन रह कर आप पुनः महाराज के पास आगए । एक दिन आपने श्रीनेमनाथ प्रभु

की यात्रा के लिये विहार किया। साथ में द्वीप बन्दर का श्रीसंघ भी चला। बहुत दिन व्यतीत होने पर आप गिरनार जी पहुंचे। इस समय गिरनार में 'खुरम' राज्य करता था। यह राजा स्वभाव ही से साधुओं के प्रति बड़ा क्रूर स्वभाव रखताथा। किन्तु श्रीविजयसेनसूरिजी के तपस्तेज से वह भी शान्त हो गया। कहां तक कहा जाय ?। राजा ने सूरीश्वर का बड़ा ही सत्कार किया। एक दिन श्रीसंघ के साथ में सब लोग गिरि पर चढ़े और श्रीसिद्धराज जयसिंह के महामंत्री 'सज्जन श्रेष्ठी' द्वारा निर्माण किये हुए 'पृथिवी जय' नामक प्रासाद में विराजमान श्री नेमीनाथ की मनोहर प्रतिमा के दर्शन करके सब लोग कृतकृत्य हुए। अनेक प्रकार से मुनिवरों ने भाव पूजा और संघने द्रव्यादि से पूजा की। यहां पर कुछ दिन ठहर कर सब लोग देवपत्तन आए। यहां से द्वीप बन्दिर का संघ गुरुवंदन करके स्वस्थान पर चला गया। देवपत्तनमें सूरीश्वरने दो चातुर्मास करके बड़े उत्सव के साथ दो प्रतिष्ठाएँ की। इसके उपरान्त यहां से विहार करके देलवाड़े में पधारे। यहां आनेपर वह फिरंगी लोग जो श्रीनन्दिवि-जय जी को प्रार्थना करके पहले अपने द्वीप बन्दर में ले गये थे उन्होंने यह विचार किया—'श्रीगुरु महाराज वर्तमान देवकुल पाटक में पधारे हुए हैं। तथा जिन के प्रभावसे यहां का संघ यात्रा के लिये गत वर्ष में गया था,—वह भी सकुशल पहुंच गया है। अत एव उस उपकारी महात्मा का पुनः दर्शन करना चाहिये।'

इस प्रकार विचार करके फिरंगी लोग देवकुलपाटक में आए और श्रीगुरु महाराज से प्रार्थना करने लगेः—

"हे गुरो! इस जगत् में हितकारी कार्यों के करने में दक्ष आप ही हैं। आपही आषाढ़ के मेघ की तरह इस जगत्के वत्सल

हैं । अतएव कृपया हमारे साम्राज्य में स्थित द्वीप बन्दर में आप पधारिए । और हमारे मनोरथों को पूर्ण करिये । "

इस प्रकार की अत्याग्रहपूर्ण विनति को सुन कर सूरिजी ने विचार किया कि—' फिरंगी लोगों का इतना आग्रह है । द्वीपबन्दिर के श्रीसंघ का आग्रह तो पहिले से ही है । अतएव वहां पर जाना उचित है । वहां जाने से धर्म-धनका लाभ तो अपने को होगा । और अन्य जीवों को भी बोधि प्राप्त रूप लाभ होगा । फिर इस बन्दर में अभीतक किसी आचार्य का जाना नहीं हुआ है इत्यादि बातें सोच करके श्रीविजयसेनसूरि द्वीप बन्दिर पधारे ।

मार्ग में द्वीपाधिपति फिरंगी ने ' मछुआ ' नामक बाहन को भेजा और उसमें बैठ करके आप पार उतरे । गुरु महाराज के पुर प्रवेश के समय फिरंगी लोगों ने तथा श्रीसंघ ने बड़े उत्साह के साथ अवर्णनीय महोत्सव किया। नित्य व्याख्यान वाणी होने लगी । सब लोग सूरीश्वर के उपदेश रूपी अमृत से अपनी तृषाको शान्त करने लगे । एक दिन फिरंगी लोगों की मुख्य सभा में बड़ी जोर शोर से सूरीश्वर ने सत्य धर्म का प्रति प्रदान किया । अर्थात् इन्होंने यह बात सिद्ध करके दिखाया कि—यदि कोई भी मोक्षमार्ग को साधन कराने वाला धर्म है तो वह जैन धर्म ही है । लोगों के अन्तःकरण में इस बातका निश्चय होगया । समस्त लोग आश्चर्य युक्त होकर यह कहने लगेः-" अहा ! सूरीश्वर जी का कैसा प्रभाव है कि फिरंगी जैसे आचार विहीन लोग भी इनके उपदेश से संतुष्ट होगए । महात्माओं के चातुर्य की क्या बात है ? " कुछ दिन रहकर देवकुल पाटक में आकर सूरीश्वर ने चातुर्मास किया ।

चातुर्मास होने के पश्चात् 'नवानगर' के कितनेही अधिकारी वर्ग के अत्याग्रह से, आप ' भाणवाड ' होते हुए नवानगर पधारे ।

सूरीश्वर के दर्शन करने के लिये 'जाम' राजा भी कभी २ आया करता था। चातुर्मास यहां ही किया।

तदन्तर अनेक नगरों के श्रीसंघ के साथ सूरिजी श्रीसंखेश्वर पार्श्वनाथ की यात्रा करने को पधारे। यहां की यात्रा करके आप अहमदाबाद पधारे। श्रीविजयदेवसूरि जी ने भी आप के साथ ही अहमदाबाद में चातुर्मास किया।

इस वर्ष में अहमदाबाद में बड़ा भारी यह कार्य हुआ कि यहां की जाति में एक बारह वर्ष से विरोध चला आता था। जो कि किसी से भी नष्ट नहीं हुआ था। वह विरोधभी सूरीश्वरकी उपदेश वाणी से नष्ट हुआ और सब लोगों में ऐक्य होगया।

प्रिय पाठक! सर्वदा उपदेश का प्रभाव तबही होताहै कि जब उपदेशक स्वयं उस तरह का आचरण करता हो। यदि स्वयं उपदेश करने वाला अशान्तिका उत्पादक है, तो उनके उपदेश का प्रभाव लोगोंपर जरा भी नहीं हो सकता है। इसी लिये उपदेशकों को चाहिये कि वह प्रथम स्वयं शान्ति-प्रिय बने।

चातुर्मास उतरने के बाद सूरीश्वर ने दो प्रतिष्ठाएं माघ मास में और दो वैशाख में करवाई। फिर दोनों सूरीश्वर पृथ्वी तलको पवित्र करने लगे।

## उपसंहार।

पवित्र प्रातःस्मरणीय जगदुपकारी महात्माओं की यह संक्षिप्त जीवनी "श्रीविजयप्रशस्ति काव्य" के आधारपर लिखी गई है। इसकी समाप्ति के प्रथम इतना कहदेना परमावश्यक है कि श्रीविजयसेनसूरीश्वर के राज्य में प्रधान पट्टधर विजयदेवसूरि थे। आप शासन भारको वहन करने में अत्यन्त निपुण थे। इनके अतिरिक्त आठ" उपाध्याय " पदधारी, और सैकड़ों मुनि " पंडित "

पदवी धारक थे। इस पवित्र समूह में अनेक व्याकरण शास्त्र के पार-गामी, कितने तर्क शास्त्रमें बृहस्पति तुल्य थे । और कितनेही आशुकवि तथा व्याख्यान देने में वाचस्पति होरहे थे । गणधर-श्रुतकेवलीकृतसूत्र, अङ्गोपांगादिमें तथा बहुत से गणितशास्त्र, ज्योतिष, साहित्य,छन्दानुशासन,लिंगानुशासन, धर्मशास्त्र आदि सब विषयों के जानने वाले सैकड़ों साधु श्रीसूरिजी महाराज के साम्राज्य में थे।

श्रीसूरिजी महाराज के उपदेश से श्रीशत्रुञ्जय-श्रीतारंगा-श्री-विद्यानगर-श्रीराणपुर-श्रीआरासणपुर-पत्तननगर में पंचासर पा-र्श्वनाथ-श्रीनारंगपुरीयपार्श्वनाथादि के तीर्थ का इत्यादि बहुत से तीर्थोद्धार हुए। प्रतिष्ठाएं तो बहुतसी जीवन चरित्र में दिखाई गई हैं। श्रीसंखेश्वर ग्राम में श्रीपार्श्वनाथ का शिखरबंध मन्दिर का निर्माण भी सूरीश्वर ने करवाया था।

नगर २ में स्थान२ में राजा महाराजाओं के अतुच्छ महोत्सवों से पूजित श्रीहीरविजयसूरि और श्रीविजयसेनसूरिके पुण्य प्रभावसे इस चरित्र को पढ़ने वाले पाठकों को उत्तमोत्तम गुणों की प्राप्ति हो, यह इच्छा करता हुआ इस पवित्र चरित्र को यहांही स-माप्त करता है।

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ।



## सूचना

"श्रीहीरविजयसूरि, अकबर बादशाह को धर्मोपदेश दे रहेहैं," इस भाव की फोटु जिसको चाहिए, वह 'श्वेताम्बर ओसवाल जैन लायब्रेरी, चौक लखनऊ' इस पतेसे मंगवाले । केबीनाइट ।≠) फूलसाइझ ।॥)

## जैन–शासन ।

### ( पाक्षिक पत्र )

यह पत्र हरपूर्णिमा तथा अमावास्या को प्रकट होता है । इस पत्र में ऐतिहासिक, नैतिक एवं धार्मिक विषय के लेख प्रकाशित हुआ करते हैं । गुजराती के साथ हिन्दी भाषा में भी प्रायः लेख रहते हैं । वार्षिक २) ग्राहक होने वाले को चाहिए कि अपना, नाम, गांव इत्यादि पूरा पता साफ अक्षरों में लिख भेजें ।

## श्रीयशोविजयजैनग्रन्थमाला

### ( संस्कृत मासिक पुस्तक )

श्रीयशोविजय जैनग्रन्थमाला मासिक में एकसौ पृष्ठ संस्कृत और प्राकृत के निकाले जाते हैं । जिसमें न्याय, कोश तथा महाकाव्य के ग्रन्थ क्रमशः प्रकाशित होते हैं । डाक महसूल के साथ वार्षिक ८) प्रथम से लेने में आते हैं । नमूना का अंक किसी को भेजने में नहीं आता है ।

## शास्त्रविशारद जैनाचार्य–श्रीविजयधर्मसूरिजी कृत

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | जैनतत्त्वदिग्दर्शन | ( हिन्दी भाषा ) | ०-२-० |
| २. | जैनशिक्षादिग्दर्शन | " | ०-२-० |
| ३. | " | ( गुजराती ) | ०-२-० |
| ४. | पुरुषार्थदिग्दर्शन | ( हिन्दी भाषा ) | ० ४ ० |
| ५. | आत्मोन्नतिदिग्दर्शन | ( गुजराती ) | ० ० ६ |
| ६. | अहिंसादिग्दर्शन– | ( हिन्दी ) | ०-४ ० |
| ७. | " | ( बंगला ) | ०-४ ० |
| | विजयप्रशस्तिसार | ( हिन्दी ) | ० ६-० |

पताः—शाह–हर्षचन्द्र भूराभाई ।
अंग्रेजी कोठी–बनारस-सिटी.

अर्हम्



# अहिंसादिग्दर्शन



कर्ता

शास्त्रविशारद-जैनाचार्य-श्रीविजयधर्मसूरि ।

अमदावादवाले शाह वाडीलालमगनलाल की माता
बाई वाली तथा
रतीलालमगनलाल की सहायता से
दूसरी वार छपा ।

PRINTED AND PUBLISHED BY SHAH HARKHCHAND BHURABHAI
AT THE DHARMABHYUDAYA PRESS,
BENARES CITY.
वीरसंवत् २४३८ ।

# सूचना।

पाठकलोग जानते ही हैं कि हमारे परमपूज्य शास्त्रविशारद-जैनाचार्य श्रीविजयधर्मसूरिमहाराजने कुछ महीने पहले इस पुस्तक की रचना की थी और थोडेही रोज़ हुए कि मैंने इसकी प्रथमावृत्ति को प्रसिद्ध किया था। साथहीसाथ मुझे यह कथन करते हुए अत्यन्त हर्ष उत्पन्न होता है कि हमारे हिन्दीभाषा के प्रेमियोंने अत्यन्त श्लाघनीय रीतिसे इस पुस्तक का सत्कार किया है इतनाही नहीं बल्कि बड़ाबजार गजट, सद्धर्मप्रचारक, जैन तथा जैनगजट वगैरह साप्ताहिक, भारतधर्मनेता, जैनमित्र और सत्संग आदिपाक्षिक और सरस्वती, सुधानिधि, गढवाली, ब्राह्मणसर्वस्व, दिगम्बरजैन, सनातनधर्म तथा जैन-हितैषी आदि मासिकपत्रकारोंने मुक्तकण्ठ से प्रशंसा की है, इसी कारण से प्रथमावृत्ति थोड़ेही दिनों में समाप्त भी हो गई अतएव मुझे दूसरी आवृत्ति के प्रसिद्ध करने का अवसर मिला है।

इस दूसरी आवृत्ति में मैंने ग्रन्थकर्त्ता महाराज श्रीविजयधर्मसूरिजी का संक्षिप्तजीवनचरित्र और उनका सुन्दर फोटो भी दिया है आशा है कि हमारे पाठक-लोग इस पुस्तक से पुनः पुनः अवश्य लाभ उठावेंगे।

अंग्रेजीकोठी<br>बनारस सिटी. } सन्तों का सेवक<br>हर्षचन्द्र भूराभाई.

# प्रस्तावना ।

यद्यपि यह ग्रन्थ ही प्रस्तावना रूप होने से इससे अतिरिक्त प्रस्तावना की कोई आवश्यकता नहीं थी तथापि यह नियम है कि 'कारण के विना कार्य की उत्पत्ति नहीं होती' इस लिये इस ग्रन्थ के वनाने में भी कोई न कोई कारण अवश्य ही होना चाहिये, अतएव इस ग्रन्थ की प्रस्तावना लिखने के उद्देश्य से अगर दो वचन कहे भी जायँ तो अस्थान पर अथवा अप्रस्तुत नहीं गिने जायँगे।

कथन करने की कोई आवश्यकता नहीं है कि इस नये जमाने में जिस रीति से अनेक प्रकारके प्राचीन, अर्वाचीन, मूलग्रन्थ, भाषान्तर, प्रवन्ध, निवन्ध, नोवेल और भजन कीर्तनादिकी कितावें प्रकट होती हैं, उसी भाति यह 'अहिंसादिग्दर्शन' ग्रन्थ भी प्रकट हुआ है। मुझे इस ग्रन्थ के वनानेका कारण दिखलाते हुए सखेद कहना पडता है कि धर्मशास्त्रों में 'अहिंसा परमो धर्मः' 'मा हिंस्यात् सर्वभूतानि' इत्यादि महर्षियों के वाक्यों को दृष्टिगत करते हुए और समझते हुए भी हमारे कितनेही भारतवासी, हिन्दु-नामधारी मांसाहार से वचे नहीं हैं, ऐसे और भी लोग जो धर्मशास्त्रको नहीं जानकर केवल जिह्वेन्द्रिय की लालच से मांसाहार करते हैं उनलोगों पर करुणाभाव होने से इस ग्रन्थ के लिखनेका विचार हुआ और उपरोक्त हेतुसे ही शास्त्र, स्वानुभव, और लोक व्यवहार को लक्ष्य में रख कर यह निवन्ध लिखा गया है।

इस निवन्ध में, पाठकों को रागद्वेष न होने पावे वैसी जहांतक घनी सावधानता रक्खी गई है और शास्त्र के अनभिज्ञ लोगों को लौकिक दृष्टान्त-युक्तियाँ देकर सहज में समझाने की कोशिश भी की गई है जिससे कि वे लोग अभक्ष्य पदार्थों का भक्षण न करें।

प्रसङ्गानुरोध से मुझे कहना पडता है कि गुजरातदेशको छोडकर मध्य हिन्दुस्थान, वङ्गाल, मगध और मिथिलादिदेशों में मैं जव विचरने लगा तव उन उन देशों में प्रचलित घोर हिंसाको देखकर मेरे अन्तःकरण में जो जो विचार उत्पन्न हुए उनका दिग्दर्शन भी अगर यहां पर कराया जाय

एक दूसरा ही निवन्ध तैयार हो जाय, किन्तु उन दूसरी बातों को छोडकर सब धर्मवालों की माता ' अहिंसा ' महादेवी की आशातना करनेवाले, धर्म के निमित्त से हिंसा करने वाले, देविओं के सन्मुख उनके पुत्रों को मारनेवाले क्रूरात्माओं पर उत्पन्न हुई भावदया के कारण, ' यावद्बुद्धिबलोदयम् ' इस नियमानुसार मैंने ' अहिंसादिग्दर्शन ' नामक ग्रन्थ लिखकर भव्य पुरुषों के सन्मुख उपस्थित किया है ।

इस निवन्ध में केवल जैन शास्त्रों के ही नहीं वल्कि विशेष करके महाभारत, पुराण, मनुस्मृति और गीता आदि हिन्दुधर्मवालों के माननीय ग्रन्थो के ही प्रमाण देकर 'अहिंसा ' की पुष्टि की गई है ।

प्रसङ्गानुसार मुझे यह कहते हुए सतोप होता है कि इस ग्रन्थ के प्रकाशक को इसकी दूसरी आवृत्ति प्रसिद्ध करने का वहुत ही शीघ्र अवसर मिला— इस ग्रन्थ की लोकप्रियता का यही एक अत्युत्तम उदाहरण है और मैंने इस दूसरी आवृत्ति में कुछ अश वढा भी दिया है कि जिस से पाठकों को विशेष लाभ मिले ।

अन्त मे मेरा यह करुणाभाव संपूर्ण जगत् के समस्त प्रदेशों में निवास करे इतनाही कहकर मै इस छोटीसी प्रस्तावना को समाप्त करता हूँ ।

ग्रन्थकर्ता ।



अर्हम्



शास्त्रविशारद-जैनाचार्य-श्रीविजयधर्मसूरि ।

D A PRESS, BENARES.

# शास्त्रविशारद जैनाचार्य श्रीविजयधर्मसूरिजी का संक्षिप्त जीवन।



काशी की जैन-यशोविजय पाठशाला की कई पुस्तकों की समालोचना सरस्वती में निकल चुकी है । उससे पाठकों को इस पाठशाला के नाम से जरूरही परिचय होगया होगा। आज हम इस पाठशाला के अध्यक्ष आचार्य श्रीविजयधर्मसूरि का संक्षिप्त चरित पाठकों को सुनाते हैं। ये ऐसे महात्मा है कि भारत के अनेक प्रतिष्ठित विद्वान् इनका आदर करते हैं और इन पर बड़ी ही श्रद्धा रखते हैं। आपका चरित, कुछ समय हुआ, बँगला की वाणी नामक पत्रिका में प्रकाशित हुआ था । उसी से प्राप्त सामग्री से यह लेख प्रस्तुत हुआ है।

काठियावाड में महुवा नामक एक गाँव है। वहीं वीशाश्रीमाली जातीय वैश्य के घर संवत् १९२४ में जैनगुरु श्रीविजयधर्मजी का जन्म हुआ । इनके पिता का नाम सेठ रामचन्द्र और माता का नाम कमलादेवी था। दीक्षाग्रहण करने के पहले इनका नाम मूलचन्द था। ७ वर्ष की उम्र में ये पाठशाला में भरती किये गये, किन्तु वहा इन्होंने कुछ भी नहीं सीखा । इनके पिता ने जब देखा कि ये लिखने पढ़ने में मन नहीं लगाते तब वे इन्हें अपने घर का काम काज सिखाने लगे । कुछ दिन बाद इनके हृदय में विद्याभिरुचि का अङ्कुर उग आया। अतएव काम से छुट्टी मिलने पर ये परिश्रमपूर्वक गुजराती भाषा सीखने लगे। इनके पिता ने थोडी ही उम्र में इन्हें अपने व्यवसाय में निपुण कर दिया। परन्तु पन्द्रहवे वर्ष में सग-दोष से इन्हें सट्टा और जूआ खेलने की बुरी आदत पड गई । बीसवे वर्ष में एकाएक इनका स्वभाव बदला। ये सोचने लगे कि इस तुच्छ सासारिक सुख के लिए जितना परिश्रम करता हूँ–जितना समय नष्ट करता हूँ–उसका शतांश भी यदि आध्यात्मि

उन्नति मे लगाऊँ तो बहुत उपकार हो । यह खयाल आते ही इनका मन सांसारिक मायाजाल से हट गया। इन्होने शीघ्र ही गृह-त्याग करके सद्गुरु की खोज मे घूमना शुरू किया। सौभाग्यवश इन्हे एक सद्गुरु मिल भी गये। अपने शुभ गुणो के कारण ये शीघ्र ही गुरु के कृपापात्र बन गये । इनके गुरु ने इन्हे जैन साधु होने के लिए माता पिता की आज्ञा लेने को घर भेजा। इनकी पुत्रवत्सला माता तो अपने पुत्र का साधु हो जाना पसन्द नहीं करती थी, किन्तु दूरदर्शी पिता ने देखा कि पुत्र का मन संसार से एकदम विरक्त हो गया है । इसमे यदि मै रोकूंगा भी तो वह न मानेगा। अतएव उन्होने प्रसन्नतापूर्वक इन्हे साधु होने की आज्ञा दे दी। अब मूलचन्द के दीक्षाग्रहण करने के मार्ग में कोई रुकावट न रही। इन्होने ज्येष्ठ कृष्ण पञ्चमी, संवत् १९४३ को, भावनगर के विख्यात महात्मा शान्तमूर्त्ति श्रीवृद्धिचन्द्रजी महाराज से दीक्षा ग्रहण की। तब से इनका नाम " धर्मविजय " हुआ।

जैन मत मे साधुओं के जीवन का प्रधान उद्देश आत्मोन्नति और जगत् का उपकार करना है। जैनी साधु धर्म की शिक्षा देकर संसार का उपकार करते है। धर्मोपदेश के लिए विशेष शास्त्रज्ञान होना जरूरी है । पूरे शास्त्र-ज्ञान के बिना सर्वसाधारण पर उपदेश का अच्छा असर नहीं पडता। इस कारण ये महात्मा भी दीक्षा ग्रहण करने के बाद गुरु सेवा मे तत्पर रह कर उनसे धर्मशिक्षा ग्रहण करने लगे । ये गुरु सेवा मे अधिक मन लगाते थे। पर उस समय इन्हे संस्कृत-भाषा का ज्ञान नहीं था। इससे इनकी धर्मशिक्षा शीघ्र सम्पन्न नहीं हुई। केवल प्रतिक्रमण अर्थात पंचसन्ध्या सीखने मे इन्हें डेढ़ वर्ष लगा। इस कारण इनके गुरुभाई और दूसरे साधु इनकी हँसी किया करते थे। परन्तु ये कभी हतोत्साह नहीं हुए, बराबर धीरे धीरे अपना कार्य करते गये।

हुआ। उसके बाद इन्होंने भावनगर परित्याग किया। संवत् १९४९ का चातुर्मास्य इन्होंने लीमड़ी नगर में बिताया। इस तरह गुजरात के अनेक नगरों में घूम घूम कर इन्होंने लोगों को धर्मोपदेश देकर कृतार्थ किया। इस कार्य्य से इनकी बड़ी प्रतिष्ठा हुई। इनके धर्मोपदेश से जैनियों के सिवा अन्यान्य सम्प्रदायवालों का भी बहुत उपकार हुआ। इस समय इनका विद्यानुराग भी बहुत प्रबल हो उठा। लड़कपन में नियमित रूप से संचालित न होने के कारण इनकी बुद्धि मन्द पड गई थी। तथापि अपार परिश्रम करके इन्होंने संस्कृत और प्राकृत भाषाओं में अच्छी योग्यता प्राप्त कर ली। धर्म और दर्शनशास्त्र का भी इन्होंने उत्तम ज्ञान प्राप्त किया।

लुप्तप्राय जैन-गौरव का पुनरुद्धार करना इनके जीवन का प्रधान उद्देश है। इस उद्देश की सिद्धि के निमित्त इन्होंने अब तक अनेक कार्य्य किये हैं। संवत १९५२ में इन्होंने सादडी स्थित जैन-सम्प्रदाय के अनेक विवादों को मिटा कर बहुत कष्ट से राणकपुर के जैन-श्वेताम्बरमन्दिर की व्यवस्था की। १९५३ में इन्होंने उपरियाले तीर्थ का उद्धार करवाया। यह तीर्थ भोयणी गाँव से बारह कोस पर है। यहाँ फाल्गुन-शुक्लाष्टमी को बहुत बड़ा मेला होता है।

१९५७ संवत में, श्रावणी पूर्णिमा के दिन, इन्होंने वीरमगाँव के जैनियों को उत्साहित करके एक बड़ा पुस्तकालय स्थापित कराया। उसका नाम "धर्मविजय-पुस्तकालय" पड़ा। इसके सिवा इन्होंने सौराष्ट्र, गुजरात, मालव, काठियावाड आदि देशों के अनेक लुप्तप्राय और सम्पूर्ण-विलुप्त जैन-तीर्थों का उद्धार किया और अनेक स्थानों में संस्कृतपाठशालायें तथा ज्ञानागार स्थापन कराये।

प्राचीन समय में संस्कृत और प्राकृत साहित्य में जैनियों का जो स्थान था उसको पुनः प्राप्त करने की इन्हें इच्छा हुई। बहुत सोच विचार कर इन्होंने यह निश्चय किया कि काशी में एक जैन-पाठशाला स्थापित करके जैन छात्रों को संस्कृत की उत्तम शिक्षा दी जाय तो इस उद्देश की सिद्धि हो सकती है। अतएव इन्होंने उसके लिए प्रयत्न करना आरम्भ किया। अनेक स्थानों में घूम घूम कर इन्होंने लोगों पर अपने विचार प्रकट किये। इनके परमोपयोगी सङ्कल्प का हाल सुनकर अनेक लोग इनके सहायक हुए। वीरमगांव में एक कार्य्यकारिणी समिति प्रतिष्ठित हुई। वह समिति पाठशाला

क खर्च के लिए रुपये जमा करने लगी । कुछ धन इकट्ठा होने पर धर्मविजयजी कुछ विद्यार्थियों और जैन साधुओं को साथ लेकर काशी को रवाना हुए। जैन-सम्प्रदाय में साधुओ को किसी सवारी पर चढकर एक स्थान से दूसरे स्थान जाना मना है। अतएव ये लोग पैदल ही रवाना हुए। रास्ते में स्थान स्थान पर धर्मोपदेश देते हुए सब लोग चार महीने मे काशी पहुँचे।

ये लोग, सवत् १९५९ की वैशाख शुक्ला तृतीया को, काशी में उपस्थित हुए। इसके पहले काशी में जैन-साधुओं का बहुत कम आवागमन था। इससे वहाँ के गृहस्थ जैन अपने साधुओं का उचित सत्कार करना नहीं जानते थे। काशी में जैन यति* ही अधिक रहते थे। इससे वहाँ के गृहस्थ जैनों को यतियों के आचार-व्यवहार का ही ज्ञान था। यति और साधु का भेद वे नही जानते थे। अतएव मुनि महाराज और उनके साधु शिष्यो के आचार व्यवहार उन्हें नवीन से मालूम होने लगे। जो हो, विजयधर्म सूरि और उनके सग के साधुओं ने काशी के जैन गृहस्थों को अपने उपदेशों द्वारा साधुजीवन की श्रेष्ठता समझा दी इसका फल यह हुआ कि वहाँ के जैनों की इन पर दिन दिन अधिक श्रद्धा-भक्ति होने लगी। इसी समय मुनिजी ने एक प्राचीन धर्मशाला में जैन-पाठशाला का कार्य आरम्भ कर दिया। इस पाठशाला का नाम श्रीयशोविजय जैन-पाठशाला रक्खा गया। उसके बाद मुनि महाराज श्रीधर्मविजयजी को पाठशाला के लिए एक अच्छा मकान प्राप्त करने की फिक्र हुई। उन्होंने नन्दन साहु के महल्ले में "अँगरेजी कोठी" नामक मकान उसके लिए उपयुक्त समझा। मुनि महाराज के उपदेशानुसार उनके गृहस्थ शिष्य बंबई-निवासी सेठ वीरचन्द दीपचन्द, सी० आई० ई०, जे० पी० तथा सेठ गोकुलभाई मूलचन्द ने पच्चीस हजार रुपये में उक्त मकान पाठशाला के लिए खरीद दिया। इस मकान में पाठशाला आजाने पर श्रीधर्मविजयजी ने चेष्टा करके वहाँ एक संस्कृत-पुस्तकालय भी स्थापित किया। उसका नाम "हेमचन्द्राचार्य-विद्याभाण्डार" रक्खा गया।

---

* जैनियों में 'यति' उनको कहते हैं जो द्रव्य और धातु छूते हैं, एक जगह से दूसरी जगह सवारी पर जाते हैं, छुर से हजामत बनवाते हैं। 'साधु' उन्हें कहते हैं जो ये काम नही करते। जैन यति शुक्ल वस्त्र पहनते हैं और जैन साधु पीले।

संवत् १९६२ में, प्रयाग में, कुम्भ का मेला हुआ। उस समय पण्डित मदनमोहनजी मालवीय के उद्योग से वहां "सनातन-धर्म-महासभा" का अधिवेशन हुआ। इस सभा में भारतवर्ष के सब स्थानों से पण्डित लोग आये थे। श्री धर्मविजय महाराज भी निमन्त्रित होकर पाठशाला के छात्रों और साधुओं के साथ वहां गये थे। इन्होंने माघ शुक्ल प्रतिपदा के दिन उस सभा की ज्ञानगोष्ठी के 'ऐक्य' विषय पर एक बहुतही उत्तम ज्ञान-गर्भित वक्तृता दी थी। इस अधिवेशन में उत्कलखण्ड के शङ्कराचार्यजी सभापति हुए थे।

वहां से मुनि महाराज फिर काशी लौट आये और पाठशाला की उन्नति के लिए अनेक यत्न करने लगे। फिर संवत् १९६३ की कार्तिक शुक्ल प्रतिपदा के दिन, श्रीधर्मविजयजी श्रीपार्श्वनाथ तीर्थ ( समेतशिखर ) की यात्रा को रवाना हुए। इस समय उनके साथ बहुत से विद्यार्थी और साधु शिष्य थे।

पार्श्वनाथ-यात्रा समाप्त करके ये बीस विद्यार्थियों और पाँच साधुओं को साथ ले कर बंगदेश की ओर चले। कुछ दिनों में ये कलकत्ते पहुँचे। वहाँ भी इन्होंने जैन धर्म का प्रचार शुरू किया। जैनियों की तो कोई बात ही नहीं, दूसरे लोग भी बड़ी श्रद्धा से इनके उपदेश सुनने लगे। अनेकानेक बंगाली युवकों का धर्म, ज्ञान और विद्या में विशेष अनुराग देख कर इन्होंने राय बद्रीदास बहादुर के मकान में कई व्याख्यान दिये। इसी समय महामहोपाध्याय पण्डित सतीशचन्द्र विद्या-भूषण का मुनि महाराज से परिचय हुआ। पण्डित महाशय मुनिजी के अगाध शास्त्रज्ञान पर मुग्ध हो गये। उन्होंने इनसे जैन दर्शन पढ़ा और उनके उपदेश से मांस-मछली खाना छोड़ दिया।

बङ्गीय-साहित्य-परिषद् के सभ्यों के अनुरोध से श्रीधर्मविजयजी ने उसके दो अधिवेशनों में सभापति का आसन ग्रहण किया। दोनों दफे उन्होंने बहुत ही सुन्दर और सारगर्भित व्याख्यान दिये। इनकी वक्तृता पर मुग्ध होकर बहुतों ने इनका मत ग्रहण किया।

जैन पाठशाला या संस्कृत-शिक्षा प्रणाली का संस्कार करने के निमित्त श्रीधर्मविजयजी ने कलकत्ते से बङ्गदेश के प्रधान विद्यापीठ नवद्वीप की यात्रा की। वहां जाकर इन्होंने बहुत विचारपूर्वक वहां की शिक्षा-प्रणाली का निरीक्षण किया। नवद्वीप के महामहोपाध्याय पण्डितों ने इनका बड़ा आदर किया

वहाँ से ये काशी लौट आये। यहाँ पहुँच कर इन्होंने पाठशाला की बहुत ही बुरी दशा देखी। उसके छात्रों की संख्या ५३ से घट कर ८ हो गई थी। अतएव ये फिर से उसकी उन्नति की चेष्टा करने लगे। अब इस पाठशाला की दिन दिन उन्नति हो रही है।

श्रीविजयधर्मजी के काशी लौट आने पर, संवत् १९६४ की श्रावण-शुक्ल-चतुर्दशी को, श्रीयशोविजय-जैन पाठशाला में एक बडी भारी सभा हुई। काशीनरेश महाराज प्रभुनारायणसिंह बहादुर, जी० सी० एस० आई० ने सभापति का आसन ग्रहण किया। इस सभामें भारतवर्ष के सब स्थानों के पण्डित एकत्र हुए थे। सब ने एक मत होकर श्रीधर्मविजयजी को "शास्त्र-विशारद जैनाचार्य" की उपाधि दी। प्रतिष्ठापत्र पर सब पण्डितों ने हस्ताक्षर किये।

जैन पाठशाला में इस समय अच्छे अच्छे अध्यापक हैं। विद्यार्थियों को संस्कृत और प्राकृत भाषा की उत्तम शिक्षा दी जाती है। मुनि महाराज के सुयोग्य शिष्य इन्द्रविजयजी पाठशाला का बहुत ही सुन्दर प्रबन्ध करते हैं। परन्तु इतने पर भी श्रीधर्म विजय महाराज को संतोष नहीं। उनकी राय है कि पाली भाषा जाने विना भारतीय साहित्य, भारतीय इतिहास, भारतीय दर्शन और भारतीय धर्म की शिक्षा पूरी नहीं होती। इसी से उस साल, जब महामहोपाध्याय डाक्टर सतीशचन्द्र विद्याभूषण, एम० ए० भारत-गवर्नमेंट की आज्ञा से सिंहल द्वीप ( Ceylon ) गये थे तब मुनि महाराज ने भी अपने दो गृहस्थ शिष्यों को पण्डित महाशय की निगरानी में रह कर पाली भाषा सीखने के लिये सिंहल भेजा था। उन दोनों ने वहाँ रह कर पाली भाषा का अध्ययन किया और उसमें अच्छी योग्यता प्राप्त कर ली। वहाँ से लौटने के पहिले उन्होंने जैनधर्म पर पाली भाषा में एक व्याख्यान दिया। यह व्याख्यान सिंहल के प्रधान विद्यालय में वहाँ के प्रसिद्ध प्रसिद्ध पण्डितों और पाली-भाषा-विशारद बौद्ध साधुओं के सामने हुआ था। उन विद्यार्थियों को इतने कम समय में पाली-भाषा में ऐसी योग्यता प्राप्त करते देख सुमङ्गलाचार्य आदि पाली-भाषा के आचार्यों ने उन्हें प्रतिष्ठापत्र और तालपत्र-लिखित पुस्तकों का उपहार दिया। परन्तु इतना खर्च करवाके श्रीधर्मविजयजी ने जिस उद्देश से विद्यार्थियों को सिंहल भेजा था वह सिद्ध

नहीं हुआ। मुनि महाराज ने विद्यार्थियों को यह जानने के लिए भेजा था कि जैन और हिन्दू-दर्शन शास्त्रों में बौद्ध मत का जो पूर्वपक्ष देख पड़ता है उसका मूल पाली ग्रन्थों में है या नहीं। किन्तु सिंहल में बौद्ध साधु दर्शन शास्त्र पर चर्चा नहीं करते इस कारण केवल भाषा मात्र की शिक्षा देकर ही इन लोगों ने दोनों विद्यार्थियों को विदा कर दिया। मुनि महाराज इन दोनों विद्यार्थियों को इस काम के लिए तिब्बत और ब्रह्मदेश भेजने का विचार कर रहे हैं। इन विद्यार्थियों से क्यों, महापण्डितों से, एक बार काशी में मिल कर हमने बहुत आनन्द प्राप्त किया है।

लुप्त जैन-ग्रन्थों का उद्धार और उनका प्रचार करना भी इनके जीवन का एक उद्देश है। उस उद्देश की सिद्धि के लिए इन्होंने पाठशाला से "श्रीयशोविजय-जैन-ग्रन्थमाला" प्रकाशित करना आरम्भ किया है। अब तक इसमें कोई १५, १६ पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। यह ग्रन्थमाला हर महीने प्रकाशित होती है। इसके लिए पाठशाला में एक छापाखाना भी है। इस पुस्तकमाला से केवल जैनधर्म ही का उपकार नहीं होता, प्राचीन इतिहास और भाषान्तर की भी बहुत कुछ सामग्री इसमें इकट्ठी हो रही है।

श्रीविजयधर्म सूरि जी श्वेताम्बर सम्प्रदाय के जैनों के प्रधान आचार्य हैं। ये बड़े ही उद्यत और सत्यनिष्ठ हैं। इनकी स्थापित की हुई जैन-पाठशाला में जैन-विद्यार्थियों के सिवा हिन्दू-विद्यार्थियों को भी शिक्षा दी जाती है। ये दोनों ही पर समान दृष्टि रखते हैं—दोनों ही के अभावमोचन की एकसी चेष्टा करते हैं। इनकी राय है कि प्रकट रूप से जैन धर्म ग्रहण करने की कोई आवश्यकता नहीं। जैन धर्म के उपदेशों के अनुसार कार्य्य करना ही यथार्थ धर्मग्रहण करना है। ये जैन धर्म को ही भारत का आदि और मुख्य धर्म मानते हैं। योरप में जैन धर्म का प्रचार करने की ओर भी इनका ध्यान है। जैनशास्त्र के पण्डित और धर्मप्रचार-समर्थ दो तीन छात्रों को योरप भेजने का भी ये विचार कर रहे हैं। मुनि महाराज जैनशास्त्र और जैनधर्म में विशेष श्रद्धा रखनेवाले योरप के विद्वानों को प्राचीन जैनशास्त्र के ग्रन्थ पढ़ने को देते हैं और पत्र द्वारा उनकी शङ्काओं का समाधान किया करते हैं। इन्होंने 'बिबलिओथिका इण्डिका' नाम की ग्रन्थमाला में योगशास्त्र आदि पुस्तकों का स्वयं सम्पादन किया है और अन्यान्य पण्डितों को अनेक प्राचीन जैन ग्रन्थों के सम्पादन में

अर्हम्

शान्तमूर्त्तिश्रीवृद्धिचन्द्रगुरुभ्यो नमः ।

# अहिंसादिग्दर्शन ।

नत्वा कृपानदीनाथं जगदुद्धारकारकम् ।
अहिंसाधर्मदेष्टारं महावीरं जगद्गुरुम् ॥ १ ॥
मुनीशं सर्वशास्त्रज्ञं वृद्धिचन्द्रं गुरुं तथा ।
समदृष्ट्या दयाधर्मव्याख्यानं क्रियते मया ॥ २ ॥

अनादि काल से जो इस संसार में प्राणीमात्र नये नये जन्मों को ग्रहण करके जन्म, जरा, मरणादि असह्य दुःखों से दुःखित होते हैं उसका मूल कारण कर्म से अतिरिक्त कोई दूसरा पदार्थ नहीं है। इसलिए समस्त दर्शन ( शास्त्र ) कारों ने उन कर्मों को नाश करने के लिए शास्त्रद्वारा जितने उपाय बतलाये हैं, उन उपायों में सामान्यधर्मरूप-अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, निस्पृहत्व, परोपकार, दानशाला, कन्याशाला, पशुशाला, विधवाऽऽश्रम, अनाथाश्रमादि सभी दर्शनवालों को अभिमत है; किन्तु विशेषधर्मरूप—स्नान सन्ध्यादि उपाय में विभिन्न मत है, अत एव यहां विशेषधर्म की चर्चा न करके केवल सामान्यधर्म के सम्बन्ध में विवेचना करनाही लेखक का मुख्य उद्देश्य है और उसमें भी सर्वदर्शनवालों की अत्यन्तप्रिया दयादेवी का ही अपनी बुद्धिके अनुसार वर्णन करने की इच्छा है। उसीको आक्षेपरहित पूर्ण करने के लिए लेखक की प्रवृत्ति है। दया का स्वरूप—लोकव्यवहारद्वारा, अनुभवद्वारा और शास्त्रद्वारा लिखा जायगा: जिसमें प्रथम लोकव्यवहार से यदि विचार करें तो मालूम होता है कि जगत के समस्त प्राणियों के अन्तःकरण में दया का अदृश्य संचार है, अर्थात् दुर्बल जीव पर यदि कोई बलवान जीव

मार्ग में आक्रमण करता हो तो अन्य पुरुष, बलवान् से दुर्बल को वचाने के लिए अवश्यही प्रयत्न करेगा, जैसे कि यदि किसी को चोर रास्ते में लूटता हो और वह चिल्लाता हो तो उसकी चिल्लाहट सुनतेही लोग इकट्ठे होकर चोर के पकडने की कोशिश अवश्यही करेंगे वैसेही कोई कैसाही क्यों न तुच्छ जीव हो उसको यदि बल-वान् जीव मारता होगा तो उसके छुडाने का प्रयत्न लोग अवश्य करेंगे, याने छोटे पक्षी को वड़ा पक्षी, बडे पक्षी को बाज, बाज़ को बिल्ली, बिल्ली को कुत्ता, और कुत्तेको कुत्तामार ( डोम ) मारता होगा तो उसके छुडाने का प्रयत्न, देखनेवाला अवश्यही करेगा । इसीसे कृष्णजी ( जिनको हिन्दू लोग भगवान् मानते है ) की भी कपट-नीति को देखकर लोग एक बार उनके भी कृत्यों की निन्दा करने में सकोच नहीं करते है । अर्थात्भारत युद्ध के समय चक्रव्यूह ( चक्रावा ) के वीच में जो अभिमन्यु से कृष्ण ने कपट किया था उसको सुनकर आजभी समस्त भक्तजन उनकी भी निन्दा करने को तैयार होते है । इससे यह सिद्ध होता है कि लोगोंके मनमें स्वाभा-विकही दया वसी हुई है, किन्तु खेद की वात है कि जिह्वा इन्द्रिय के लालच से फिरभी अकृत्य को करते है अर्थात् मांसाहार में लुब्ध हो कर धर्म कर्म से रहित हो जाते है, क्योंकि यदि मासाहार कर-नेवाला सहस्रों दान पुण्य करे तोभी एक अभक्ष्य आहार के द्वारा समस्त अपने गुणों को दूपित करदेता है । जैसे भोजन चाहे जितना सुन्दर हो किन्तु यदि उसमें लेशमात्र भी विप पडजाय तो वह फिर ग्राह्य नही रहता, वैसेही मासाहारी कितनेही शुभ कर्म करे तौभी वे अशुभभागीही है, क्योंकि जिसके हृदय में दया का सचार नहीं है उसका हृदय हृदय नहीं किन्तु पत्थर है । मासाहारी ईश्वरभजन, सन्ध्या आदि कोईभी धर्मकृत्य के लायक नहीं गिना जासकता, उसमें कारण यह है कि विना स्नान के, सन्ध्या और ईश्वरपूजादि शुभकृत्य नहीं किए जाते और "मृतं स्पृष्ट्वा स्नानमाचरेत्" इस वाक्य से मुरदे

